देखा कि वे तो अपने आश्रम के पास पुष्पभद्रा नदी के तट पर सन्ध्या करने वैसे ही बैठे हैं। वह शिशु, वह वट-वृक्ष, वह प्रलय-समुद्र आदि कुछ भी वहाँ नहीं है। भगवान् की कृपा समझ कर मुनि को बड़ा ही आनन्द हुआ।

भगवान् ने कृपा करके अपनी माया का स्वरूप दिखलाया कि किस प्रकार उन सर्वेश्वर के भीतर ही समस्त ब्रह्माण्ड है। उन्हींसे सृष्टि का विस्तार होता है और फिर सृष्टि उनमें ही लीन हो जाती है। इस कृपा का अनुभव करके मुनि मार्कण्डेय ध्यानस्थ हो गये। उनका चित्त दयामय भगवान् में निश्चल हो गया। इसी समय उधर से नन्दी पर बैठे पार्वती जी के साथ भगवान् शंकर निकले। मार्कण्डेय जी को ध्यान में एकाग्र देख कर भगवती उमा ने शंकर जी से कहा— 'नाथ! ये मुनि कितने तपस्वी हैं। ये कैसे ध्यानस्थ हैं। आप इन पर कृपा कीजिये; क्योंकि तपस्वियों के तपस्या का फल देने में आप समर्थ हैं।

भगवान् शंकर ने कहा— 'पार्वती! ये मार्कण्डेय जी भगवान् के अनन्य भक्त हैं। ऐसे भगवान् के भक्त कामनाहीन होते हैं। उन्हें भगवान् की प्रसन्नता के अतिरिक्त और कोई इच्छा नहीं होती, किन्तु ऐसे भगवद्भक्त का दर्शन तथा उनसे वार्तालाप का अवसर बड़े सौभाग्य से मिलता है, अत: मैं इनसे अवश्य बातचीत करूँगा। इतना कहकर भगवान् शंकर मुनि के समीप गये। किन्तु ध्यानस्थ मुनि को कुछ पता न चला। शंकर जी ने योगबल से उनके हृदय में प्रवेश किया। हृदय में त्रिनयन, कर्पूरगौर शंकर जी का अकस्मात् दर्शन होने से मुनि का ध्यान भङ्ग हो गया। नेत्र खोजने पर भगवान् शंकर को आगे खड़ा देख वे बड़े प्रसन्न हुए। उन्होंने पार्वती जी के साथ शिव जी का पूजन किया। भक्तवत्सल भगवान् शंकर ने उनसे वरदान माँगने के लिये कहा। मुनि ने प्रार्थना की—

**नमः शिवाय शान्ताय सत्त्वाय प्रमृडाय च।**
**रजोजुषेऽप्यघोराय नमस्तुभ्यं तमोजुषे।।**

(भाग., १२.१०.१७)

'दयामय! आप मुझ पर प्रसन्न हैं, तो मुझे यही वरदान दें कि आप भगवान् में मेरी अविचल भक्ति हो। आपमें मेरी स्थिर श्रद्धा रहे। भगवद्भक्तों के प्रति मेरे मन में अनुराग रहे।' आप जगत् के ईश्वर हैं। हमलोगों का जो

इस प्रकार आदर कर रहे हैं, यह दूसरों के शिक्षार्थ ही है। इससे आपका महत्त्व कुछ घटता नहीं। आपकी लीला बड़ी अद्भुत है, जिसे जानना बड़ा कठिन है। हम तो केवल सिर झुकाकर आपको प्रणाम ही कर सकते हैं। भक्तों के मनोरथ पूर्ण करने वाले आपसे मैं यही वर चाहता हूँ कि आपमें एवं आपके भक्तों में मेरी सदा भक्ति बनी रहे—

**वरमेकं वृणेऽथापि पूर्णात् कामाभिवर्षणात्।**
**भगवत्यच्युतां भक्तिं तत्परेषु तथा त्वयि।।**

(भाग., १२.१०.३४)

यह सुनकर भगवान् बड़े प्रसन्न हुए और बोले— 'तथास्तु' ऐसा ही होगा। मुनिराज! कल्पपर्यन्त तुम अजर-अमर रहोगे। तुम्हें त्रैकालिक ज्ञान होगा एवं पुराणों का आचार्यत्व भी प्राप्त होगा। इतना कहकर भगवान् शिव अन्तर्धान हो गये (भाग, १२, अ. ८-१०)।

इस प्रकार भगवान् शंकर से मुनि मार्कण्डेय जी ने कल्पान्त तक अमर रहने और पुराणाचार्य होने का वरदान प्राप्त किया। मार्कण्डेयपुराण के उपदेशक मार्कण्डेय मुनि ही हैं, जिसे भगवान् व्यास जी ने भाषाबद्ध किया है।

अन्त में इस मृत्यञ्जय भगवान् शिव का स्मरण एवं चिन्तन करते हुए उन्हींकी हम शरण ग्रहण करते हैं।

**हस्ताभ्यां कलशद्वयामृतरसैराप्लावयन्तं शिरो**
**द्वाभ्यां तौ दधतं मृगाक्षवलये द्वाभ्यां वहन्तं परम्।**
**अङ्कन्यस्तकरद्वयामृतघटं कैलासकान्तं शिवं**
**स्वच्छाम्भोजगतं नवेन्दुमुकुटं देवं त्रिनेत्रं भजे।।**

भगवान् त्र्यम्बकदेव अष्टभुज हैं। उनके एक हाथ में अक्षमाला और दूसरे हाथ में मृगमुद्रा है, दो हाथों से दो कलशों में अमृतरस लेकर उससे अपने मस्तक को आप्लावित कर रहे हैं और दो हाथों को अपने अङ्क पर रख छोड़े हैं और उनमें दो अमृतपूर्ण घट हैं। वे श्वेत पद्म पर विराजमान हैं, ऐसे देवाधिदेव कैलासपति श्रीशंकर की मैं शरण ग्रहण करता हूँ। उन्हीं का भजन करता हूँ।



# २४. सुखावह लीला

प्राचीन काल की बात है, गौतम नाम से विख्यात एक श्रेष्ठ ऋषि रहते थे, जिनकी परम धार्मिक पत्नी का नाम अहल्या था। दक्षिण दिशा में स्थित ब्रह्मगिरि पर उन्होंने दस हजार वर्षों तक तपस्या की थी। एक समय वहाँ सौ वर्षों का बहुत भयानक अवर्षण हो गया। सब लोग महान् दु:ख में पड़ गये। इस भूतल पर कहीं हरा पत्ता भी नहीं दिखाई देता था। फिर जीवों का आधारभूत जल कहाँ से दृष्टिगोचार होता। उस समय मुनि, मनुष्य, पशु, पक्षी और मृग— सब वहाँ से दशों दिशाओं को चले गये। तब गौतम ऋषि ने छ: महीने तक तप करके वरुण को प्रसन्न किया। वरुण ने प्रकट होकर वर माँगने को कहा— ऋषि ने वृष्टि के लिये प्रार्थना की। वरुण ने कहा— 'देवताओं के विधान के विरुद्ध वृष्टि न करके मैं तुम्हारी इच्छा के अनुसार तुम्हें सदा अक्षय रहने वाला जल देता हूँ। तुम एक गड्ढा तैयार करो।'

वरुण के ऐसा कहने पर गौतम ने एक हाथ गहरा गड्ढा खोदा और उन्होंने उसे दिव्य जल के द्वारा भर दिया तथा परोपकार से सुशोभित होने वाले मुनिश्रेष्ठ गौतम से कहा— महामुने! कभी क्षीण न होने वाला यह जल तुम्हारे लिये तीर्थरूप होगा और पृथ्वी पर तुम्हारे ही नाम से इसकी ख्याति होगी। यहाँ किये हुए दान, होम, तप, देवपूजन तथा पितरों का श्राद्ध सभी अक्षय होंगे।

ऐसा कहकर उन महर्षि से प्रशंसित हो वरुणदेव अन्तर्धान हो गये। उस जल के द्वारा दूसरों का उपकार करके महर्षि गौतम को भी बड़ा सुख मिला। महान् पुरुष का आश्रय मनुष्यों के लिये महत्त्व की ही प्राप्ति कराने वाला होता है। महान् पुरुष ही महात्मा के उस स्वरूप को देखते और समझते हैं, दूसरे अधम मनुष्य नहीं। मनुष्य जैसे मनुष्य का संसर्ग करता है, वैसा ही फल प्राप्त करता है। महान् पुरुषों की सेवा से महत्ता मिलती है और क्षुद्र की सेवा से क्षुद्रता। उत्तम पुरुषों का यह स्वभाव ही है कि वे दूसरों के दु:ख को नहीं

सहन कर पाते। अपने को दु:ख प्राप्त हो जाय, इसे भी स्वीकार कर लेते हैं। किन्तु दूसरों के दु:ख का निवारण ही करते हैं। दयालु, अभिमानशून्य, उपकारी और जितेन्द्रिय— ये पुण्य के चार स्तम्भ हैं, जिनके आधार पर यह पृथ्वी टिकी हुई है।

इसके बाद गौतम जी वरुण-प्रदत्त जल को पाकर विधिपूर्वक नित्य नैमित्तिक कर्म करने लगे। उन मुनीश्वर ने वहाँ नित्य होम की सिद्धि के लिये धान, जौ और अनेक प्रकार के नीवार बोआ दिये। तरह-तरह के धान्य, भाँति-भाँति के वृक्ष और अनेक प्रकार के फल-फूल वहाँ लहलहा उठे। यह समाचार सुनकर वहाँ दूसरे-दूसरे सहस्रों ऋषि-मुनि, पशु-पक्षी तथा बहुसंख्यक जीव जाकर रहने लगे। वह वन इस भूमण्डल में बड़ा सुन्दर हो गया। उस अक्षय जल के संयोग से अनावृष्टि वहाँ के लिये दु:खदायिनी नहीं रह गयी। उस वन में अनेक शुभकर्मपरायण ऋषि अपने शिष्य, भार्या और पुत्र आदि के साथ निवास करने लगे। गौतम जी के प्रभाव से उस वन में चारों ओर आनन्द छा गया।

एक बार वहाँ गौतम के आश्रम में जाकर बसे हुए ब्राह्मणों की स्त्रियाँ जल के प्रसङ्ग को लेकर अहल्या पर नाराज हो गयीं। उन्होंने अपने पतियों को उकसाया। उन लोगों ने गौतम का अनिष्ट करने के लिये गणेश जी की आराधना की। भक्तपराधीन गणेश जी ने प्रकट होकर वर माँगने के लिये कहा। तब ब्राह्मणों ने कहा— भगवन्! यदि आप हमें वर देना चाहते हैं, तो ऐसा कोई उपाय कीजिये, जिससे समस्त ऋषि डाँट-फटकार कर गौतम को आश्रम से बाहर निकाल दें।

गणेश जी ने कहा— ऋषियों! तुम लोगों का यह विचार उचित नहीं है। बिना किसी अपराध के उन पर क्रोध करने के कारण तुम्हारी हानि ही होगी। उपकारी व्यक्ति को दु:ख देना हितकारी नहीं होता। जब उपकारी को दु:ख दिया जाता है, तो उससे इस जगत् में अपना ही नाश होता है—

**अपराधं विना तस्मै क्रुध्यतां हानिरेव च।**
**उपस्कृतं पुरा यैस्तु तेभ्यो दुःखं हितं नहि।।**
**यदा च दीयते दुःखं तदा नाशो भवेदिह।।**

(शि.पु., कोटिरुद्रसं., २५.१४-१५)

ऐसी तपस्या करके उत्तम फल की सिद्धि की जाती है। स्वयं ही शुभ फल का परित्याग करके अहितकारक फल को नहीं ग्रहण किया जाता। ब्रह्मा जी ने जो यह कहा है कि असाधु कभी साधुता को और साधु कभी असाधुता को नहीं ग्रहण करता। यह बात निश्चय ही ठीक जान पड़ती है। पहले उपवास के कारण जब तुम लोगों को दुःख भोगना पड़ा था, तब महर्षि गौतम ने जल की व्यवस्था करके तुम्हें सुख दिया। परन्तु इस समय तुम सब लोग उन्हें दुःख दे रहे हो। संसार में ऐसा कार्य करना कदापि उचित नहीं। इस बात पर तुम लोग सर्वथा विचार कर लो। स्त्रियों की शक्ति से मोहित होकर तुम लोग यदि मेरी बात नहीं मानोगे, तो तुम्हारा यह व्यवहार गौतम के लिये अत्यन्त हितकारक ही होगा, इसमें संशय नहीं है। ये मुनिश्रेष्ठ गौतम तुम्हें पुनः निश्चय ही सुख देंगे। अतः उनके साथ छल करना कदापि उचित नहीं। इसलिये तुम लोग कोई दूसरा वर माँगो।

भगवान् गणेश ने ऋषियों से जो यह बात कही, वह यद्यपि उनके लिये सुखावह और हितकर थी, तो भी उन्होंने इसे स्वीकार नहीं किया। तब भक्तों के अधीन शिवकुमार ने कहा— 'तुम लोगों ने जिस वस्तु के लिये प्रार्थना की है, उसे मैं अवश्य करूँगा। पीछे जो होनहार होगी, वह होकर ही रहेगा।' ऐसा कहकर गणेश जी अन्तर्धान हो गये। इसके बाद धान, जौ आदि से लहलहाते गौतम के खेत के पास गणेश जी एक दुर्बल गाय बन कर गये। दिये हुए वर के कारण वह गौ काँपती हुई वहाँ जाकर फसल को चरने लगी। इसी दैववश गौतम जी वहाँ आ गये। वे दयालु ठहरे, इसलिये मुट्ठी भर तिनके लेकर उन्हीं से उस गौ को हाँकने लगे। उन तिनकों का स्पर्श होते ही वह गाय पृथ्वी पर गिर पड़ी और ऋषि के देखते-ही-देखते उसी क्षण मर गयी।

अब वे द्वेषी ब्राह्मण और उनकी दुष्ट स्त्रियाँ यह घटना देखकर बोल उठीं। अरे गौतम! तुमने यह क्या कर डाला? गौतम भी आश्चर्यचकित हो गये। अहल्या को बुलाकर व्यथित हृदय से दुःखपूर्वक बोले— 'देवि! यह क्या हुआ, कैसे हुआ? जान पड़ता है, परमेश्वर मुझ पर कुपित हो गये हैं। अब क्या करूँ, कहाँ जाऊँ? मुझे हत्या लग गयी।'

इसी समय ब्राह्मण और उनकी पत्नियाँ गौतम को डाँटने और दुर्वचनों द्वारा अहल्या को पीड़ित करने लगीं। उनके दुर्बुद्धि शिष्य और पुत्र भी गौतम को बारंबार फटकारने और धिक्कारने लगे।

ब्राह्मण बोले— अब तुम्हे अपना मुँह नहीं दिखाना चाहिये। यहाँ से जाओ, जाओ। गोहत्यारे का मुँह देखने पर तत्काल वस्त्रसहित स्नान करना चाहिये। जब तक तुम इस आश्रम में रहोगे, तब तक अग्निदेव और पितर हमारे दिये हुए किसी भी हव्य-कव्य को ग्रहण नहीं करेंगे। इसलिये पापी गो-हत्यारे! तुम परिवार सहित यहाँ से अन्यत्र चले जाओ। विलम्ब न करो।

ऐसा कहकर उन लोगों ने उन्हें पत्थरों से मारना प्रारम्भ किया। वे लोग गालियाँ दे देकर गौतम और अहल्या को सताने लगे। उन दुष्टों के मारने धमकाने पर गौतम ने सपरिवार वहाँ से अन्यत्र जाने का निश्चय किया। वहाँ से एक कोस दूर जाकर उन्होंने अपने लिये आश्रम बनाया। वहाँ भी जाकर उन ब्राह्मणों ने कहा— अरे गोहत्यारे! जब तक तुम्हारे ऊपर हत्या लगी है, तब तक तुम्हें कोई यज्ञ-यागादि कर्म नहीं करना चाहिये। किसी भी वैदिक देवयज्ञ या पितृयज्ञ के अनुष्ठान का तुम्हें अधिकार नहीं रह गया है।' मुनिवर गौतम उनके कथनानुसार किसी तरह एक पक्ष बिताकर उस दुःख से दुःखी हो बारंबार उन मुनियों से अपनी शुद्धि के लिये प्रार्थना करते रहे।

उनके दीनभाव से प्रार्थना करने पर उन ब्राह्मणों ने कहा— 'गौतम! तुम अपने पाप को प्रकट करते हुए तीन बार सारी पृथ्वी की परिक्रमा करो। फिर लौट कर यहाँ एक माह तक चान्द्रायण व्रत करो। उसके बाद इस ब्रह्मगिरि की एक सौ एक परिक्रमा करने के पश्चात् तुम्हारी शुद्धि होगी। अथवा यहाँ गंगाजी को ले आकर उन्हींके जल से स्नान करो तथा एक करोड़ पार्थिव लिंग बनाकर महादेव जी की आराधना करो। फिर गंगा में स्नान कर इस पर्वत की ग्यारह बार परिक्रमा करो। तत्पश्चात् सौ घड़ों के जल से पार्थिव शिवलिंग को स्नान कराने पर तुम्हारा उद्धार होगा।' उन ऋषियों के ऐसा कहने पर गौतम ने 'बहुत अच्छा' कहकर उनकी बात मान ली। वे बोले— 'मुनिवरों! मैं आप श्रीमानों की आज्ञा से यहाँ पार्थिव पूजन तथा ब्रह्मगिरि की परिक्रमा करूँगा।' ऐसा कहकर मुनिश्रेष्ठ गौतम ने उस पर्वत की परिक्रमा करने के पश्चात् पार्थिव लिंगों का निर्माण कर पूजन करने लगे। साध्वी

अहल्या ने भी साथ रहकर वह सब कुछ किया। उस समय शिष्य प्रशिष्य उन दोनों की सेवा करते थे।

पत्नी सहित गौतम ऋषि के इस प्रकार आराधना करने पर सन्तुष्ट हुए भगवान् शंकर वहाँ पार्वती और प्रमथ गणों के साथ प्रकट हो गये। तदनन्तर प्रसन्न हुए कृपानिधान शिव ने कहा— 'महामुने! मैं तुम्हारी उत्तम भक्ति से बहुत प्रसन्न हूँ।' तुम कोई वर माँगो। उस समय भगवान् शम्भु के सुन्दर रूप को देखकर आनन्दित हुए गौतम ने भक्तिभाव से शंकर को प्रणाम करके उनकी स्तुति की। लम्बी स्तुति और प्रणाम करके दोनों हाथ जोड़कर वे उनके सामने खड़े हो गये और बोले— 'देव! मुझे निष्पाप कर दीजिये।'

इसके बाद भगवान् शम्भु ने कहा— मुने! तुम धन्य हो, कृतकृत्य हो और सदा ही निष्पाप हो। इन दुष्टों ने तुम्हारे साथ छल किया है। जगत् के लोग तुम्हारे दर्शन से पापरहित हो जाते हैं। फिर सदा भक्ति में तत्पर रहने वाले तुम क्या पापी हो? मुने! जिन दुरात्माओं ने तुम पर अत्याचार किया है, वे ही पापी, दुराचारी और हत्यारे हैं। उनके दर्शन से दूसरे लोग पापिष्ठ हो जायेंगे। वे सब-के-सब कृतघ्न हैं। उनका कभी उद्धार नहीं हो सकता।

महादेव की यह बात सुनकर महर्षि गौतम मन-ही-मन बड़े विस्मित हुए। उन्होंने भक्तिपूर्वक शिव को प्रणाम करके हाथ जोड़कर पुन: इस प्रकार कहा।

गौतम बोले— महादेव! उन ऋषियों ने तो मेरा बहुत बड़ा उपकार किया। यदि उन्होंने यह बर्ताव न किया होता, तो मुझे आपका दर्शन कैसे होता? धन्य हैं, वे महर्षि, जिन्होंने मेरे लिये परम कल्याणकारी कार्य किया। उनके इस दुराचार से ही महान् स्वार्थ सिद्ध हुआ है।

गौतम जी की यह बात सुनकर महेश्वर बड़े प्रसन्न हुए। उन्होंने गौतम को कृपादृष्टि से देखकर उन्हें शीघ्र ही यों उत्तर दिया। भगवान् शंकर बोले— विप्रवर! तुम धन्य हो, सभी ऋषियों में श्रेष्ठतर हो। मैं तुम पर बहुत प्रसन्न हुआ हूँ। ऐसा जानकर तुम मुझसे उत्तम वर माँगो।

इसके बाद गौतम बोले— परमेश्वर! आप सच कहते हैं, तथापि पाँच आदमियों ने जो कह दिया या कर दिया, वह अन्यथा नहीं हो सकता। अत: जो हो गया, सो रहे। नाथ! यदि आप प्रसन्न हैं, तो मुझे गंगा को प्रदान

कीजिये और ऐसा करके लोक का महान् उपकार कीजिये। आपको मेरा बारंबार नमस्कार है।

इस प्रकार कहकर गौतम ने देवेश्वर भगवान् शंकर के दोनों चरणारविन्द पकड़ लिये और लोकहित की कामना से उन्हें नमस्कार किया। तब भगवान् शंकर ने पृथिवी और स्वर्ग के सारभूत जल को निकालकर, जिसे उन्होंने पहले से ही रख छोड़ा था और विवाह में ब्रह्मा जी के दिये हुए जल में से कुछ शेष रह गया था, वह सब भक्तवत्सल शम्भु ने उन गौतम को दे दिया। उस समय गंगा जी का जल परम सुन्दर स्त्री का रूप धारण करके वहाँ खड़ा हुआ। तब मुनिवर गौतम ने उन गंगा जी की स्तुति करके उन्हें नमस्कार किया।

मुनिवर गौतम बोले— गंगे! तुम धन्य हो, कृतकृत्य हो। तुमने सम्पूर्ण भुवन को पवित्र किया है। इसलिये निश्चित रूप से नरक में गिरते हुए मुझ गौतम को पवित्र करो।

तदनन्तर भगवान् शिव ने गंगा से कहा— देवि! तुम मुनि को पवित्र करो और तुरन्त वापस न जाकर वैवस्वत मनु के अट्ठाईसवें कलियुग तक यहीं रहो। यह सुनकर गंगा ने कहा— देवाधिदेव! यदि मेरा माहात्म्य सब नदियों से अधिक हो और अम्बिका तथा गणों के साथ आप भी यहाँ रहें, तभी मैं इस धरातल पर रहूँगी।

भगवती गंगा की यह बात सुनकर भगवान् बोले— गंगे! तुम धन्य हो। मेरी बात सुनो। मैं तुमसे अलग नहीं हूँ, तथापि मैं तुम्हारे कथनानुसार यहाँ स्थित रहूँगा। तुम भी स्थित होओ।

अपने स्वामी परमेश्वर शिव की यह बात सुनकर गंगा ने मन-ही-मन प्रसन्न हो उनकी भूरि-भूरि प्रशंसा की। इसी समय देवता, प्राचीन ऋषि, अनेक उत्तम तीर्थ और नाना प्रकार के क्षेत्र वहाँ आ पहुँचे। उन सबने बड़े आदर से जय-जयकार करते हुए गौतम, गंगा तथा गिरिशायी शिव का पूजन किया। तदनन्तर उन सब देवताओं ने मस्तक झुकाकर हाथ जोड़कर उन सबकी प्रसन्नतापूर्वक स्तुति की। उस समय प्रसन्न हुई गंगा और गिरीश ने उनसे कहा— 'श्रेष्ठ देवताओं! वर माँगो। तुम्हारा प्रिय करने की इच्छा से वह वर हम तुम्हें देंगे।

देवता बोले— देवेश्वर! यदि आप सन्तुष्ट हैं और सरिद्वरे, गंगे! यदि आप भी प्रसन्न हैं, तो हमें तथा मनुष्यों को सुख प्रदान करते के लिये आप लोग कृपापूर्वक यहाँ निवास करें।

तब गंगा बोलीं— देवताओं! फिर तो सबका प्रिय करने के लिये आप लोग स्वयं ही यहाँ क्यों नहीं रहते? मैं तो गौतम जी के पाप का प्रक्षालन करके जैसे आयी हूँ, उसी तरह लौट जाऊँगी। यहाँ मेरा कोई वैशिष्ट्य प्रकट हो, तो मैं यहाँ रह सकती हूँ।

तदनन्तर सब देवताओं ने कहा— सरिताओं में श्रेष्ठ गंगे! सबके परम सुहृद् बृहस्पति जी जब-जब सिंह पर स्थित होंगे, तब-तब हम सब लोग यहाँ आया करेंगे। ग्यारह वर्षों तक लोगों का जो पातक यहाँ प्रक्षालित होगा, उससे मलिन हो जाने पर हम उसी पापराशि को धोने के लिये आदरपूर्वक तुम्हारे समीप आयेंगे। सरिद्वरे! महादेवि! अत: तुमको और भगवान् शंकर को समस्त लोकों पर अनुग्रह तथा हमारा प्रिय करने के लिये यहाँ नित्य निवास करना चाहिये। गुरु जब तक सिंह राशि पर रहेंगे, तभी तक हम यहाँ निवास करेंगे। उस समय तुम्हारे जल में त्रिकाल स्नान और भगवान् शंकर का दर्शन करके हम शुद्ध होंगे। फिर तुम्हारी आज्ञा लेकर अपने स्थान को लौटेंगे।

इस प्रकार उन देवताओं तथा महर्षि गौतम के प्रार्थना करने पर भगवान् शंकर और नदीश्रेष्ठ गंगा दोनों वहाँ स्थित हो गये। वहाँ की गंगा गौतमी (गोदावरी) नाम से विख्यात हुई और भगवान् शिव का ज्योतिर्मय लिंग त्र्यम्बक कहलाया। यह ज्योतिर्लिंग महान् पातकों का नाश करनेवाला है। उसी दिन से जब-जब बृहस्पति सिंह राशि में स्थित होते हैं, तब-तब सब तीर्थ, क्षेत्र, देवता, पुष्कर आदि सरोवर, गंगा आदि नदियाँ तथा श्रीविष्णु आदि देवगण अवश्य ही गौतमी के तट पर पधारते हैं और निवास करते हैं। वे सब जब तक गौतमी के किनारे रहते हैं, तब तक अपने स्थान पर उनका कोई फल नहीं होता। जब वे अपने प्रदेश में लौट आते हैं, तभी वहाँ इनके सेवन का फल मिलता है। यह त्र्यम्बकेश्वर नाम से प्रसिद्ध ज्योतिर्लिंग गौतमी के तटपर स्थित है और बड़े-बड़े पातकों का नाश कर सभी प्रकार के सुख को देने वाला है। जो भक्ति-भाव से इस

त्र्यम्बक लिंग का दर्शन, पूजन, स्तवन एवं वन्दन करता है, वह समस्त पापों से मुक्त हो जाता है। गौतम के द्वारा पूजित त्र्यम्बक नामक ज्योतिर्लिंग इस लोक में समस्त अभीष्टों को देने वाला तथा परलोक में उत्तम मोक्ष प्रदान करने वाला है। यही है भगवान् आशुतोष देवाधिदेव शंकर की सुखावह लीला। इसके श्रवण, मनन से सभी प्रकार के सुख की प्राप्ति होती है (शि.पु., कोटिरुद्रसंहिता, अ. ११-१२)।



# २५. पार्थास्त्रप्रदान लीला

जब सुयोधन ने महाबली पाण्डवों को जुवें में जीत लिया, तब वे सती-साध्वी द्रौपदी को साथ में लेकर शर्त के अनुसार द्वैतवन में चले गये। वहीं वे पाण्डव सूर्य द्वारा दिये हुए पात्र (बटलोई) का आश्रय लेकर सुखपूर्वक समय बिताने लगे। उसी समय भगवान् श्रीकृष्ण ने दुर्वासा से उनकी रक्षा की। तदनन्तर भगवान् श्रीकृष्ण ने पाण्डवों को शिवजी की आराधना करने की सम्मति दी। फिर व्यास जी ने भी आकर उन्हें शंकर के समाराधन का आदेश देते हुए कहा— शिव जी सम्पूर्ण दुःखों का विनाश करने वाले हैं। वे भक्ति करने पर थोड़े ही समय में प्रसन्न हो जाते हैं। इसलिये सभी लोगों को शंकर जी की सेवा करनी चाहिये। वे महेश्वर प्रसन्न होने पर भक्तों की सारी अभिलाषाएँ पूर्ण कर देते हैं। यहाँ तक कि वे इस लोक में सारा भोग और परलोक में मोक्ष तक दे डालते हैं। भगवान् शंकर साक्षात् परम पुरुष, दुष्टों के संहारक और सत्पुरुषों के आश्रयस्वरूप हैं। हे अर्जुन! इसलिये पहले दृढ़तापूर्वक शक्रविद्या का जप करो। इन्द्र के प्रसन्न होने पर वे सर्वदा विघ्नों का नाश करेंगे और फिर शिव जी का श्रेष्ठ मन्त्र प्रदान करेंगे।

इसके बाद उदार बुद्धि मुनिवर व्यास जी ने अर्जुन को शक्रविद्या का उपदेश दिया एवं पार्थिव लिङ्ग के पूजन का विधान बतलाकर उनसे कहा— पार्थ! अब तुम यहाँ से परम रमणीय इन्द्रकील पर्वत पर जाओ और वहाँ जाह्नवी के तट पर बैठकर सम्यक्रूप से तपस्या करो। यह विद्या अदृश्यरूप से सदा तुम्हारा हित करती रहेगी। अर्जुन को ऐसा आशीर्वाद देकर व्यास जी पाण्डवों से कहने लगे। नृपश्रेष्ठों! तुम सब लोग धर्म पर दृढ़ बने रहो, इससे तुम्हें सर्वदा श्रेष्ठ सिद्धि प्राप्त होगी। इसमें अन्यथा विचार करने की आवश्यकता नहीं है।

इस प्रकार मुनिवर व्यास उन पाण्डवों को आशीर्वाद दे तथा शिव जी के चरणकमलों का स्मरण करके तुरन्त ही अन्तर्धान हो गये। उधर शिव-

मन्त्र के धारण करने से अर्जुन में भी अनुपम तेज व्याप्त हो गया, जिसे देखकर सभी पाण्डवों को निश्चय हो गया कि अवश्य ही हमारी विजय होगी, क्योंकि अर्जुन में विपुल तेज उत्पन्न हो गया है। तब उन्होंने अर्जुन से कहा— 'व्यास जी के कथन से ऐसा प्रतीत होता है कि इस कार्य को केवल तुम्हीं कर सकते हो, यह दूसरे के द्वारा कभी भी सिद्ध नहीं हो सकता है, अत: जाओ और हम लोगों का जीवन सफल बनाओ।' तब अर्जुन ने चारों भाइयों तथा द्रौपदी से जाने की अनुमति माँगी। उन लोगों को अर्जुन के विछोह का दु:ख तो हुआ, पर कार्य की महत्ता देख कर सभी ने जाने की अनुमति दे दी। फिर तो अर्जुन मन ही मन प्रसन्न होते हुए उस उत्तम पर्वत (इन्द्रकील) को चले गये।

वहाँ पहुँचकर वे गंगाजी के समीप एक मनोरम स्थान पर जो स्वर्ग से भी उत्तम और अशोकवन से सुशोभित था, ठहर गये। वहाँ उन्होंने स्नान करके गुरुवर को नमस्कार किया और उपदेश के अनुसार स्वयं ही अपना वेष बनाया। फिर पहले मन ही मन इन्द्रियों का अपकर्ष करके वे आसन लगाकर बैठ गये। तत्पश्चात् पञ्चसूत्रवाले सुन्दर पार्थिव (शिवलिंग) का निर्माण कर उनके आगे अनुपम तेजोराशि शंकर का ध्यान करने लगे। वे तीनों समय स्नान करके अनेक प्रकार से बारंबार शिवजी की पूजा करते हुए उपासना में तत्पर हो गये। तब अर्जुन के शिरोभाग से तेज की ज्वाला निकलने लगी। उसे देखकर इन्द्र के गुप्तचर भयभीत होकर इस घटना की सूचना देने के लिए तत्काल इन्द्र के समीप जाकर कहा— वन में एक पुरुष तप कर रहा है, परन्तु हमें पता नहीं कि वह देवता है, ऋषि है, सूर्य है, अग्नि है। उसी के तेज से सन्तप्त होकर हम आपके समीप आये हैं। हमने उसका चरित्र भी आपसे निवेदित कर दिया। अब आप जैसा उचित समझें, करें।

इस प्रकार उन गुप्तचरों के बताने पर इन्द्र को अपने पुत्र अर्जुन का सारा मनोरथ ज्ञात हो गया। तब गुप्तचरों को बिदाकर इन्द्र अर्जुन की परीक्षा करने के लिए वृद्ध ब्रह्मचारी ब्राह्मण का वेश बनाकर वहाँ पहुँचे। उस समय उन्हें आया हुआ देख कर पाण्डुपुत्र अर्जुन ने उनकी पूजा की और खड़े होकर पूछने लगे— ब्रह्मन्! इस समय आपका आगमन कहाँ से हुआ है? इस पर ब्रह्मचारी वेषधारी इन्द्र ने अर्जुन को तपस्या से डिगाने वाले अनेक वचन

कहे, पर जब अर्जुन का दृढ़ निश्चय देखा, तो अपने स्वरूप में प्रकट होकर उसे भगवान् शंकर का मन्त्र बताया और उसका जप करने की आज्ञा दी। तदनन्तर अपने अनुचरों को सावधानी से अर्जुन की रक्षा करने का आदेश देकर वे अर्जुन से बोले— भद्र! तुम्हें कभी भी प्रमादपूर्वक कार्य नहीं करना चाहिये। परंतप! यह विद्या तुम्हारे लिए श्रेयस्करी होगी। साधक को सर्वदा सर्वथा धैर्य धारण किये रहना चाहिये, रक्षक तो भगवान् शिव हैं ही। वे सम्पत्तियाँ और फल (मोक्ष) दोनों समानरूप से देंगे। इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है।

इस प्रकार अर्जुन को वरदान देकर देवराज इन्द्र शिव के चरणकमलों का स्मरण करते हुए अपने भवन को लौट गये। तब महावीर अर्जुन ने भी सुरेश्वर को प्रणाम किया और मन को वश में करके इन्द्र के उपदेशानुसार शिव जी के उद्देश्य से तपस्या करने लगे। उस समय वे एक श्रेष्ठ मुनि की भाँति एक ही पैर के बल पर खड़े होकर सूर्य की ओर एकाग्र दृष्टि करके खड़े-खड़े मन्त्र जप कर रहे थे। वे शम्भु के सर्वोत्कृष्ट पञ्चाक्षर मन्त्र का जप करते हुए घोर तप करने लगे। उस तपस्या के उत्कृष्ट तेज से देवगण विस्मित होकर शिव जी के पास गये और समाहित चित्त से बोले— सर्वेश! एक मनुष्य आपकी प्रसन्नता के लिए तपस्या में निरत है। प्रभो! आप उसका मनोरथ पूर्ण करें।

इसके बाद उदारबुद्धि प्रसन्नात्मा महाप्रभु शिव जी देवताओं को आश्वासन देकर बिदा किया। इसी समय मूक नामक दैत्य शूकर का रूप धारण कर वहाँ आया। उसे मायावी दुरात्मा दुर्योधन ने अर्जुन के पास भेजा था। वह जहाँ अर्जुन स्थित थे, उसी मार्ग से अत्यन्त वेगपूर्वक पर्वतशिखरों को उखाड़ता, वृक्षों को छिन्न-भिन्न करता तथा अनेक प्रकार के शब्द करता हुआ आया। तब अर्जुन की दृष्टि उस मूक नामक असुर पर पड़ी। वे शिवजी का स्मरण करके विचार करने लगे। यह कौन है और कहाँ से आया है। यह तो क्रूरकर्मा दिखायी पड़ रहा है। निश्चय ही यह मेरा अनिष्ट करने के लिए आ रहा है, क्योंकि जिसका दर्शन होने पर अपना मन प्रसन्न हो जाय, वह निश्चित ही अपना हितैषी है और जिसके दीखने पर मन व्याकुल हो जाय, वह शत्रु ही है। आचार से कुल का, शरीर से भोजन का, वार्तालाप से

शास्त्रज्ञान का और नेत्र से स्नेह का परिचय मिलता है। आकार से, चाल-ढाल से, चेष्टा से, बोलने से तथा नेत्र और मुख के विकार से मन के भीतर का भाव जाना जाता है। नेत्र चार प्रकार के कहे गये हैं— उज्ज्वल, सरस, तिरछे और लाल। विद्वानों ने इनका भाव भी पृथक्-पृथक् बतलाया है। मित्र का संयोग होने पर नेत्र उज्ज्वल, पुत्रदर्शन के समय सरस, कामिनी के प्राप्त होने पर वक्र और शत्रु के दिखाई पड़ने पर लाल हो जाते हैं। इसे देखते ही मेरी सारी इन्द्रियाँ कलुषित हो उठी हैं, अत: वह निस्सन्देह शत्रु ही है और मार डालने योग्य है। इधर मेरे लिए गुरु की आज्ञा भी ऐसी है कि राजन्! जो तुम्हें कष्ट देने के लिए उद्यत हो, उसे तुम बिना किसी प्रकार का विचार किये अवश्य मार डालना। मैंने इसीलिए आयुध भी तो धारण कर रखा है। इस प्रकार विचार कर अर्जुन बाण का सन्धान कर वहीं खड़ा हो गया।

इसी समय भक्तवत्सल भगवान् शंकर अर्जुन की रक्षा, उनकी भक्ति की परीक्षा और उस दैत्य का संहार करने के लिए वहाँ आ पहुँचे। उस समय उनके साथ गणों का समूह भी था। वे महान् अद्भुत सुशिक्षित भील का रूप धारण किये हुए थे। उनके शरीर पर श्वेत धारियाँ चमक रही थीं। पीठ पर बाणों से भरा हुआ तरकस बँधा हुआ था। इस प्रकार शिव भिल्लराज बने हुए थे। वे सेनाध्यक्ष होकर तरह-तरह के शब्द करते हुए आगे बढ़े। इतने में सूअर की गुर्राहट का शब्द दशों दिशाओं में गूँज उठा। उस शब्द से पर्वत आदि सभी जड़ पदार्थ झन्ना उठे। तब उस वनेचर के शब्द से घबड़ाकर अर्जुन सोचने लगे। अहो! क्या ये भगवान् शिव तो नहीं हैं, जो यहाँ शुभ करने के लिए पधारे हैं।

श्रीकृष्ण और व्यास जी ने भी ऐसा कहा था, देवताओं ने भी घोषणा की है कि शिवजी कल्याणकर्ता और सुखदाता हैं। जो लोग सर्वभाव से उनका भजन करते हैं, उन्हें स्वप्न में भी दु:ख का दर्शन नहीं होता। यदि कदाचित् कुछ दु:ख आ भी जाता है, तो उसे कर्मजनित समझना चाहिये। शिव की भक्ति से दु:खों का विनाश होता ही है। शंकर अपने भक्तों को सदा सुख देते हैं। यदि वे कभी परीक्षा के लिए भक्तों को कष्ट में डाल देते हैं, तो अन्त में दयालुस्वभाव होने के कारण वे ही उसके सुखदाता भी होते हैं। फिर तो वह भक्त उसी प्रकार निर्मल हो जाता है, जैसे आग में तपाया

हुआ सोना शुद्ध हो जाता है। अत: मैं शिवजी का भजन करके उसी में उत्तम सुख प्राप्त करूँगा।

अर्जुन इस प्रकार विचार कर ही रहे थे कि तब तक बाण का लक्ष्यभूत वह सूकर वहाँ आ पहुँचा। उधर भिल्लवेशधारी शंकर भी उस सूकर के पीछे लगे हुए दिखाई पड़े। उस समय उन दोनों के मध्य में सूकर अद्भुत पर्वतशिखर सा दिखाई दे रहा था। उस समय भक्तवत्सल भगवान् शंकर अर्जुन की रक्षा के लिए बड़े वेग से आगे बढ़े। इसी समय उन दोनों ने उस सूकर पर बाण चलाया। शिवजी के बाण का लक्ष्य उसका पीछे का भाग था और अर्जुन ने उसके मुख को अपना निशाना बनाया था। शिवजी का बाण उसके पुच्छ भाग से प्रवेश करके मुख के रास्ते से निकल गया और शीघ्र ही भूमि में विलीन हो गया। इधर अर्जुन का बाण उसके पिछले भाग से निकल कर बगल में ही गिर पड़ा। तब वह सूकर रूपधारी दैत्य उसी क्षण मर कर भूतल पर गिर पड़ा। उस समय देवताओं को महान् हर्ष हुआ, वे जय-जयकार करते हुए पुष्पों की वृष्टि करने लगे। उस समय अर्जुन और किरात वेषधारी शंकर ने दैत्य के उस क्रूर रूप की ओर दृष्टिपात किया। उसे देखकर शिवजी का मन सन्तुष्ट हो गया और अर्जुन मन ही मन विशेष रूप से सुख का अनुभव करते हुए कहने लगे— अहो! यह दैत्य परम अद्भुत रूप धारण कर मुझे मारने के लिए आया था, परन्तु शिव जी ने ही मेरी रक्षा की है। निस्सन्देह उन परमेश्वर ने ही आज मेरी बुद्धि को इसे मारने के लिए प्रेरित किया है। ऐसा विचार कर अर्जुन ने शिवनामसंकीर्तन बारंबार उनके चरणों में प्रणाम करके स्तुति करने लगे।

इसके बाद शिवजी ने उस बाण को लाने के लिए अपने अनुचर को भेजा। उधर अर्जुन भी उसी निमित्त वहाँ आये। इस प्रकार एक ही समय में रुद्रानुचर तथा अर्जुन दोनों बाण उठाने के लिए वहाँ पहुँचे। तब अर्जुन ने उसे डरा-धमकाकर अपना बाण उठा लिया। यह देख उस अनुचर ने कहा— ऋषिसत्तम! आप क्यों इस बाण को ले रहे हैं? यह हमारा सायक है, इसे छोड़ दीजिये। भिल्लराज के उस अनुचर द्वारा इस प्रकार कहे जाने पर मुनि-श्रेष्ठ अर्जुन ने शंकर जी का स्मरण किया और इस प्रकार कहा— वनेचर! तू बड़ा मूर्ख है। तू बिना सोचे-समझे क्या बक रहा है? उस बाण को तो मैंने

अभी-अभी छोड़ा है। इसकी धारियों तथा पुच्छों पर मेरा ही नाम अंकित है, फिर यह तुम्हारा कैसे हो गया।

अर्जुन का यह कथन सुनकर भिल्लरूपी गणेश्वर हँसते हुए ऋषिरूप में वर्तमान अर्जुन से इस प्रकार बोले— रे तापस! जान पड़ता है, तुम तपस्या नहीं कर रहे हो, केवल तुम्हारा वेश तपस्वी का है। भला, जो तपस्या में निरत होगा, वह कैसे मिथ्या भाषण करेगा। तुम मुझे अकेला मत समझो, मैं एक सेना का अधिपति हूँ। हमारे स्वामी बहुत से वनचारी भिल्लों के साथ वहाँ बैठे हैं। वे विग्रह तथा अनुग्रह करने में सर्वथा समर्थ हैं। यह बाण, जिसे तुमने अभी उठा लिया है, उन्हीं का है। तुम क्यों अपनी तपस्या का फल नष्ट करना चाहते हो। मैंने तो ऐसा सुन रखा है कि चोरी करने से, छलपूर्वक किसी को कष्ट पहुँचाने से, विस्मय करने से तथा सत्य का त्याग करने से प्राणी का तप क्षीण हो जाता है। ऐसी दशा में तुम्हें अब तप का फल कैसे प्राप्त होगा? उस बाण को ले लेने से तुम तप से च्युत तथा कृतघ्न हो जाओगे; क्योंकि निश्चय ही यह बाण हमारे स्वामी का है और तुम्हारी रक्षा के लिए ही उन्होंने इसे छोड़ा था। जब तुम सत्य नहीं बोल रहे हो, तो फिर इस तप से सिद्धि की अभिलाषा कैसे करते हो? अथवा यदि बाण से ही प्रयोजन है, तो मेरे स्वामी से माँग लो। वे स्वयं इस प्रकार के बहुत से बाण दे सकते हैं। मेरे स्वामी यहाँ आज उपस्थित हैं। तुम उनसे क्यों नहीं याचना करते हो? तुम तो उपकार का परित्याग करके अपकार करना चाहते हो।

इस पर कुपित होकर अर्जुन से उन्होंने कई बातें कहीं। दोनों में बड़ा विवाद हुआ। अन्त में अर्जुन ने कहा— वनचारी भील! तुम मेरी सारी बात सुन लो। जिस समय तुम्हारा स्वामी आयेगा, उस समय मैं उसे उसका फल चखाऊँगा। तुम्हारे साथ युद्ध करना तो मुझे शोभा नहीं देता। अत: मैं तुम्हारे स्वामी के साथ ही लोहा लूँगा ; क्योंकि सिंह और गीदड़ का युद्ध उपहासास्पद ही माना जाता है। तुमने मेरी बात सुन ली, अब तुम्हारी जैसी इच्छा, हो वैसा करो।

अर्जुन के इस प्रकार कहने पर वह भील जहाँ शिवावतार सेनापति किरात विराजमान थे, वहाँ गया और उनसे अर्जुन का सारा वृत्तान्त कह सुनाया। उसकी बात सुनकर किरातेश्वर को महान् हर्ष हुआ। उसके बाद

भगवान् शंकर अपनी सेना के साथ वहाँ गये और पुनः दूत को भेजकर भरतवंशी महात्मा अर्जुन से यह कहलवाया— तपस्विन्! तनिक इस सेना की ओर दृष्टिपात करो। अरे! अब तुम बाण छोड़ कर भाग जाओ। क्या तुम इस समय एक सामान्य कार्य के लिए प्राण गँवाना चाहते हो? तुम्हारे भाई दुःख से पीड़ित हैं, स्त्री तो उनसे भी अधिक दुःखी है। मुझे तो ऐसा लगता है कि ऐसा करने से पृथिवी भी तुम्हारे हाथ से चली जायेगी।

इस प्रकार दूत की बात सुनकर अर्जुन ने उससे पुनः कहा— दूत! तुम जाकर अपने सेनापति से कहो कि तुम्हारे कथनानुसार करने से सारी बातें विपरीत हो जायेंगी। यदि मैं तुम्हें अपना बाण दे देता हूँ, तो निस्सन्देह मैं अपने कुल को दूषित करने वाला सिद्ध होऊँगा। इसलिए भले ही मेरे भाई दुःखार्त हो जायँ, पर मैंने ऐसा कभी नहीं सुना कि कहीं सिंह गीदड़ से डर गया हो। इसी प्रकार क्षत्रिय कभी वनेचर से भयभीत नहीं हो सकता।

अर्जुन के इस प्रकार कहने पर वह दूत पुनः अपने स्वामी के पास लौटकर सारी बातें उनसे बतायी। उसे सुनकर किरातवेषधारी सेनानायक महादेव जी अपनी सेना के साथ अर्जुन के सम्मुख आये। उन्हें आया हुआ देखकर अर्जुन ने शिव जी का ध्यान किया। फिर निकट जाकर उनके साथ अत्यन्त भीषण युद्ध छेड़ दिया। इस प्रकार गणों सहित महादेव जी के साथ अर्जुन का घमासान युद्ध होने लगा। जब अर्जुन ने शिवजी के चरणकमल का ध्यान किया, तो उसका बल और अधिक बढ़ गया। तब वह शंकर जी के दोनों पैर पकड़ कर उन्हें घुमाने लगा। उस समय भक्तवत्सल भगवान् शंकर हँस रहे थे। भक्त पराधीन होने के कारण वे अर्जुन को अपनी दासता प्रदान करना चाहते थे, इसीलिए उन्होंने ऐसी लीला रची थी।

तत्पश्चात् भगवान् शंकर ने भक्तपरवशता के कारण मुसुकुरा कर वहीं अपना सौम्य एवं अद्भुत रूप सहसा प्रकट कर दिया। शिवजी का जो स्वरूप वेदों, शास्त्रों तथा पुराणों में वर्णित है एवं व्यास जी ने अर्जुन को ध्यान करने के लिए जिस सर्वसिद्धिदाता रूप का उपदेश दिया था, शिव जी ने वही रूप दिखलाया। तब ध्यान द्वारा प्राप्त होने वाले शिवजी के उस सुन्दर रूप को देखकर अर्जुन को महान् विस्मय हुआ। फिर लज्जित होकर स्वयं पश्चात्ताप करने लगा। अहो! भगवान् शिव की माया बड़ी बलवती है। वह

बड़े-बड़े मायावियों को भी मोह में डाल देती है। ऐसे प्रभु ने अपने रूप को छिपाकर यह कौन सी लीला रची है? मैं तो उनके द्वारा छला गया। फिर हाथ जोड़कर एवं मस्तक झुकाकर शिव को प्रणाम करते हुए अर्जुन ने कहा— देवाधिदेव महादेव! आप तो बड़े कृपालु हैं, भक्तों के कल्याणकर्ता हैं। सर्वेश! आपको मेरा अपराध क्षमा करना चाहिये। आपने अपने रूप को छिपाकर यह कौन सा खेल किया है। प्रभो! आप स्वामी के साथ युद्ध करने वाले मुझको धिक्कार है। तत्पश्चात् वे शीघ्र ही महाप्रभु शंकर के चरणों में लोट गये। यह देखकर भक्तवत्सल महेश्वर का चित्त प्रसन्न हो गया। अर्जुन को अनेकों प्रकार से आश्वासन देकर भगवान् शंकर ने कहा— पार्थ! तुम तो मेरे परम भक्त हो, अत: खेद मत करो। यह तो मैंने आज तुम्हारी परीक्षा लेने के लिए ऐसी लीला रची है। इसलिए तुम शोक त्याग दो।

इसके बाद भगवान् शंकर ने अपने दोनों हाथों से पकड़ कर अर्जुन को उठा लिया और पाण्डुपुत्र अर्जुन को सब तरह से हर्ष प्रदान करते हुए कहा— पाण्डवश्रेष्ठ अर्जुन! मैं तुम पर परम प्रसन्न हूँ। अत: अब तुम वर माँगो। इस समय तुमने मुझ पर जो प्रहार किया है, उसे मैंने अपनी पूजा मान ली है। साथ ही यह सब मैंने अपनी इच्छा से किया है। इसमें तुम्हारा अपराध क्या है। अत: तुम्हारी जो लालसा हो, वह माँग लो, क्योंकि तुम्हारे लिये कोई भी वस्तु अदेय नहीं है। भगवान् शंकर के इस प्रकार कहने पर अर्जुन भक्तिपूर्वक सावधानी से खड़े होकर शंकर जी से बोला— शम्भो! आप तो बड़े उत्तम स्वामी हैं। आपको भक्त अतिप्रिय हैं। देव! भला, मैं आपकी करुणा का क्या वर्णन कर सकता हूँ। सदाशिव! आप तो बड़े कृपालु हैं। यह कहकर अर्जुन ने महाप्रभु शंकर की सद्भक्ति एवं वेदसम्मत स्तुति प्रारम्भ की।

अर्जुन द्वारा किये गये स्तवन को सुनकर भगवान् शंकर का मन परम प्रसन्न हो गया। तब वे हँसते हुए पुन: अर्जुन से बोले— वत्स! अब अधिक कहने से क्या लाभ, तुम मेरी बात सुनो और अपना अभीष्ट वर माँग लो। शंकर जी के ऐसा कहने पर अर्जुन ने हाथ जोड़कर नत-मस्तक हो सदाशिव को प्रणाम कर प्रेमपूर्वक गद्‌गद वाणी में कहना प्रारम्भ किया। अर्जुन ने कहा— विभो! आप तो स्वयं ही अन्तर्यामी हैं, सबके भीतर विराजमान हैं।

ऐसी दशा में मैं क्या कहूँ, तथापि मैं जो कुछ कहता हूँ, उसे आप सुनिये! भगवन्! मुझ पर शत्रुओं द्वारा जो संकट प्राप्त हुआ था, वह तो आपके दर्शन से ही विनष्ट हो गया। अब जिस प्रकार मुझे इस लोक की परा सिद्धि प्राप्त हो सके, वैसी कृपा कीजिये।

इतना कहकर अर्जुन ने भक्तवत्सल भगवान् शंकर को नमस्कार किया। फिर हाथ जोड़कर मस्तक झुकाये उनके निकट खड़ा हो गया। जब स्वामी शिव को यह ज्ञात हो गया कि वह पाण्डुपुत्र अर्जुन मेरा अनन्य भक्त है, तब वे भी परम प्रसन्न हुए। फिर उन्होंने पाशुपत नामक अस्त्र, जो सर्वथा समस्त प्राणियों के लिए दुर्जय है, अर्जुन को देते हुए बोले— वत्स! मैं तुम्हें अपना महान् अस्त्र प्रदान कर रहा हूँ। इसे धारण करने से तुम समस्त शत्रुओं के लिए अजेय हो जाओगे। जाओ, विजय लाभ करो। श्रीकृष्ण भी तुम्हारी सहायता करेंगे, क्योंकि श्रीकृष्ण मेरे आत्मस्वरूप, भक्त और मेरा कार्य करने वाले हैं। भारत! मेरे प्रभाव से तुम निष्कण्टक राज्य भोगो और अपने भाई युधिष्ठिर से सर्वदा नाना प्रकार के धर्मकार्य कराते रहो। यह कहकर भगवान् शंकर ने अर्जुन के मस्तक पर अपना कर-कमल रख दिया और अर्जुन द्वारा पूजित हो वे शीघ्र ही अन्तर्धान हो गये।

इस प्रकार भगवान् शंकर से वरदान और अस्त्र पाकर अर्जुन का मन प्रसन्न हो गया। तब वे अपने मुख्य गुरु शिव का भक्तिपूर्वक स्मरण करते हुए अपने आश्रम में लौट गये। वहाँ अर्जुन से मिलकर सभी भाइयों को ऐसा आनन्द प्राप्त हुआ, मानो मृतक शरीर में प्राण का संचार हो गया हो। उत्तम व्रत का पालन करने वाली द्रौपदी को अत्यन्त सुख मिला। जब पाण्डवों को यह ज्ञात हुआ कि भगवान् शंकर परम सन्तुष्ट हो गये हैं, तब उनके हर्ष का पार नहीं रहा। उन्हें उस सम्पूर्ण वृत्तान्त को सुनने से तृप्ति ही नहीं हो रही थी। उस समय आश्रम में महामनस्वी पाण्डवों का भला करने के लिए चन्दनयुक्त पुष्पों की वृष्टि होने लगी। तब उन्होंने हर्षपूर्वक सम्पत्तिदाता तथा कल्याणकर्ता शिव को नमस्कार किया और वनवास की अवधि को समाप्त हुई जानकर यह निश्चय किया कि अवश्य ही हमारी विजय होगी। इस प्रकार पार्थ को भगवान् ने अस्त्र प्रदान कर उनका सम्पूर्ण दुःख हर लिया (शि.पु. शतरुद्रसंहिता, अ. १८-२०)।

इन लीलाओं के माध्यम से भगवान् आशुतोष की महिमा का वर्णन किया गया है। भगवान् शिव की महिमा अपरम्पार है। वैदिक काल से ही उनकी स्तुति एवं महिमा का वर्णन होता आ रहा है। भगवान् शिव वैदिक देवता हैं। यजुर्वेद में भगवान् शंकर की स्तुति की गयी है। यथा—

**नमः शम्भवाय च मयोभवाय च नमः शङ्कराय च मयस्कराय च नमः शिवाय च शिवतराय च।** (यजु. १६.४१)।

कल्याणकारी सुख प्रदान करने वाले भगवान् शिव को नमस्कार है। इस मन्त्र में स्पष्ट स्तुति की गयी है। ऐसी स्थिति में शिवजी ब्रह्म से सर्वथा अभिन्न सिद्ध होते हैं। इसी प्रकार अथर्ववेद में भी भगवान् शिव की स्तुति इस प्रकार की गयी है—

**मुखाय ते पशुपते यानि चक्षूंषि ते भव।**
**त्वचे रूपाय संदृशे प्रतीचीनाय ते नमः।।**
**अङ्गेभ्यस्त उदराय जिह्वाय आस्याय ते।**
**दद्भ्यो गन्धाय ते नमः।।**

(अथर्व., ११.२.५-६)

हे पशुपते शिव! आपके मुख को, तीनों नेत्रों को, त्वचा को, रूप को, पृष्ठदेश को, अङ्गों को, उदर-पेट को, जिह्वा को और आस्यमण्डल आदि समस्त अङ्गों को नमस्कार है।' उक्त मन्त्र में भगवान् शंकर के बाह्य रूप को भी नमस्कार किया गया है, जिससे शिव की महिमा ही प्रकट होती है।

उसी शिव-तत्त्व का अवलम्बन करके ही शैव तथा शाक्त दर्शनों का प्रादुर्भाव हुआ है। महाभारत और वामनपुराण में शैवमतों का उल्लेख है। इससे वह मत अति प्राचीन सिद्ध होता है। वामनपुराण (६.८१.९१) में शैवमतों के चार सम्प्रदाय की बात कही गयी है। जैसे शैव, पाशुपत, कालवदन (कालामुख) और कापालिक। दार्शनिक जगत् में शैव और शाक्त दर्शनों का पर्याप्त विस्तार है और प्रसिद्धि भी।

शैवसिद्धान्त के अनुसार शिव की दो शक्तियाँ हैं— समवायिनी और परिग्रहरूपा। समवायिनी शक्ति चिद्रूपा, निर्विकारा और परिणामिनी है। इसे शक्तितत्त्व के नाम से जानते हैं। वह शक्ति परम शिव में नित्य समभाव से

रहती है। अतः शिवशक्ति का सम्बन्ध तादात्म्यसम्बन्ध है। वही शक्ति शिव की स्वरूपा शक्ति है। इससे भिन्न जो परिग्रह-शक्ति है, वह अचेतन और परिणामिनी है। वह परिग्रह शक्ति शुद्ध और अशुद्ध भेद से दो प्रकार की है। शुद्ध शक्ति का नाम महामाया और अशुद्ध शक्ति का नाम माया है। महामाया सात्त्विक जगत् का उपादान कारण है और माया प्राकृत जगत् का उपादान कारण है। जीव के जगत् बन्धन का कारण अज्ञान ही है। साधना के द्वारा उस अज्ञान की निवृत्ति हो जाने पर गुरुवाक्य श्रवण से जीव को ज्यों ही यह ज्ञान हो जाता है कि 'मैं शिव हूँ' उसी क्षण उसे आत्मस्वरूप शिवत्व का साक्षात्कार (बोध) हो जाता है और जीव जीवन्मुक्त बन जाता है।

शिव, विष्णु, गणेश, सूर्य और देवी— ये पाँच देवता उपासना में प्रसिद्ध हैं। इन्हीं को पञ्चदेव कहते हैं। इसलिये भी शिव को महादेव कहते हैं। शिव का एकनाम आशुतोष भी है। आशु अतिशीघ्र, तोष यानी प्रसन्न होने वाले— उपासना से शीघ्र तथा अधिक सरलता से प्रसन्न होने के कारण उनका नाम आशुतोष उचित ही है। शिव ने समुद्रमंथन से उत्पन्न हलाहल विष का पान कर देवताओं को भी अभय दान किया था। वे इतने अहिंसक हैं कि सर्प, बिच्छू भी उनके आभूषण बने हुए हैं।

भगवान् शिव को परात्पर मानकर उपासना करने वाले के लिये तो वे परब्रह्म हैं ही। अन्यान्य भगवत्स्वरूपों के उपासकों के लिये, जो शिवस्वरूप को परब्रह्म नहीं मानते, भगवान् शिव उनके लिये भी मार्गदर्शक परमगुरु अवश्य हैं। भगवान् विष्णु के भक्त के लिये भी सद्‌गुरुरूप से शिव की उपासना आवश्यक है। वैष्णव ग्रन्थों में इसका यथेष्ट उल्लेख है और साधकों के अनुभव भी प्रमाण हैं। शक्ति के उपासक शक्तिमान् शिव को छोड़ कैसे सकते हैं? शिव के बिना शक्ति अकेली क्या करेगी? गणेश तो शिव के पुत्र ही हैं। पुत्र को पूजे और पिता का अपमान करे, यह शिष्ट मर्यादा कभी नहीं हो सकती। सूर्यदेव तो भगवान् शिव के तेजोलिंग के ही नामान्तर हैं। इसके सिवा अन्यान्य मतावलम्बियों के लिये भी कम-से-कम श्रद्धा-विश्वासरूप भवानी-शंकर की आवश्यकता रहती ही है। योंगियों के लिये तो परमयोगीश्वर शिव की आराधना की आवश्यकता है ही। ज्ञान के साधक परमकल्याणरूप शिव की ही प्राप्ति चाहते हैं। न्याय, वैशेषिक आदि दर्शन

भी शिवविद्या के ही प्रचारक हैं। तन्त्र तो शिवोपासना के लिये बना है। ऐसी अवस्था में जिस किसी भी दृष्टि से शिव को परम परात्पर परमात्मा, महाज्ञानी, महान् विद्वान्, योगीश्वर, देवदेव, जगद्गुरु, सद्गुरु, महान् उपदेशक, उत्पादक, संहारक— कुछ भी मानकर उनकी उपासना करना सबका कर्तव्य है। सुख और कल्याण की इच्छा स्वाभाविक होने के कारण प्रत्येक जीव कल्याणरूप शिव-शंकर की ही उपासना करता है।

विष्णुपुराण में शिव का और शिवपुराण में विष्णु का तारतम्य दिखता है। परन्तु वे प्रसंग अपने-अपने देवता की अनन्य भक्ति प्रकट करने के लिये है, उनकी निन्दा के लिये नहीं? अत: सगुण रूप से भी शिव अतिप्राचीन तथा वैदिक देवता हैं, इसलिये उनकी पूजा-अर्चना सर्वत्र प्रसिद्ध है।

भगवान् भूतभावन शिव की लीलाकथा भी रहस्यमयी है। इन कथा-प्रसङ्गों में से ताण्डवलीला, उमामहेश्वर लीला, दक्षयज्ञ-विध्वंस, हिमालयनन्दिनी के रूप में पार्वती का आविर्भाव, पार्वती की तपस्या, पार्वती से शिव का विवाह, कुमार-जनन आदि निग्रहानुग्रह की लीलायें नितान्त रहस्यमय, रोचक तथ्य महत्त्वपूर्ण हैं। शिव की लीलायें अनन्त हैं। अन्त में पुष्पदन्ताचार्य की इन पंक्तियों के साथ इस लीलाकीर्तन को विश्राम दिया जाता है—

**असितगिरिसमं स्यात् कज्जलं सिन्धुपात्रे**
**सुरतरुवरशाखा लेखनी पत्रमुर्वी।**
**लिखति यदि गृहीत्वा शारदा सर्वकालं**
**तदपि तव गुणानामीश पारं न याति।।**



